पद-भाष्य

अपहत्य पाप्मानम् अविद्याकाम-कर्मलक्षणं संसारबीजं विधूय अनन्ते अपर्यन्ते स्वर्गे लोके सुखात्मके ब्रह्मणीत्येतत् । अनन्ते इति विशेषणान्न त्रिविष्टपे अनन्त-शब्द औपचारिकोऽपि स्याद् इत्यत आह—ज्येये इति । ज्येये ज्यायसि सर्वमहत्तरे स्वात्मनि मुख्ये एव प्रतितिष्ठति । न पुनः संसारमापद्यत इत्यभिप्रायः ॥९॥

ब्रह्ममें, जो ज्येय—बड़ा अर्थात् सबसे महान् है उस अपने मुख्य आत्मामें स्थित हो जाता है। तात्पर्य यह है कि वह फिर संसार-को प्राप्त नहीं होता। 'अमृतत्वं हि विन्दते' इस वाक्यद्वारा पहले ब्रह्मविद्याका फल कह भी दिया है, तो भी इस वाक्यद्वारा उसका अन्तमें फिर उपसंहार करते हैं। 'अनन्त' ऐसा विशेषण होनेके कारण 'स्वर्गे लोके' से देवलोक नहीं समझना चाहिये; क्योंकि उसमें भी उपचारसे 'अनन्त' शब्दकी प्रवृत्ति हो सकती है इसलिये 'ज्येये' यह विशेषण दिया गया है ॥ ९ ॥



इति चतुर्थः खण्डः ॥ ४ ॥

केनोपनिषत्पदभाष्यम्

सम्पूर्णम्



वाक्य-भाष्य

परे ब्रह्मणि ज्येये महति सर्व-महत्तरे प्रतितिष्ठति सर्ववेदान्तवेद्यं ब्रह्मात्मत्वेनावगम्य तदेव ब्रह्म प्रतिपद्यत इत्यर्थः ॥ ९ ॥

ज्येष्ठ—महान् यानी सबसे बड़े परब्रह्म-में प्रतिष्ठित हो जाता है। अर्थात् सम्पूर्ण वेदान्तवाक्योंसे वेद्य ब्रह्मको आत्मभावसे जानकर उसी ब्रह्मको प्राप्त हो जाता है ॥ ९ ॥

इति चतुर्थः खण्डः ॥ ४ ॥

केनोपनिषद्वाक्यभाष्यम्

सम्पूर्णम्



ॐ आप्यायन्तु ममाङ्गानि वाक्प्राणश्चक्षुः श्रोत्रमथो बलमिन्द्रियाणि च सर्वाणि। सर्वं ब्रह्मौपनिषदं माहं ब्रह्म निराकुर्यां मा मा ब्रह्म निराकरोदनिराकरणमस्त्वनिराकरणं मेऽस्तु। तदात्मनि निरते य उपनिषत्सु धर्मास्ते मयि सन्तु ते मयि सन्तु॥

ॐ शान्तिः! शान्तिः!! शान्तिः!!!



॥ हरिः ॐ तत्सत्॥



श्रीहरिः

# मन्त्राणां वर्णानुक्रमणिका